पांचवीं रोक स्त्रियों का न पढ़ाना—वास्तव में सच्ची वात है ॥ बालक की शैशव अवस्था में माता ही आदि शिक्षक है सो मातायें यदि स्वयं अपढ़ हों तो सन्तान गण शिक्षित कैसे होंगे ! सो सम्पूर्ण देश भर के लोगों के जीवन का आदि भाग मूर्खता में व्यतीत होगा ! यह बड़ी भारी रुकावट है ॥

यह कुचाल जैसी चीन में वैसी ही हिन्दुस्तान में भी है !

हिन्दुस्तान में तो स्त्रियों के अपढ़ होने के कारण परिवारों में आये दिन कलह व बखेड़े और दम्पति में परस्पर बिरोध बने ही रहा करते हैं जिस से सन्तान भी कलह कारिणी उत्पन्न होती है ! इस दुर्दशा के कारण हिन्दू परिवार में सुख और आमोद का अभाव ही जैसा हो रहा है ॥ तो आगे की आशा क्या की जाय ?

सो इस रोक के निकालने में उन्नत्याभिलाषी लोगों को मन चित्त से लगना चाहिये ॥

छठवीं रोक अफीम पीना है ॥

पादरी साहब ने वहुत सत्य कहा है कि इस से धन वल और पुरुषार्थ सभी नष्ट होते हैं ॥

चीन में अफीम का व्यापार विलकुल अंग्रेजों के ही हाथ में है । सो यदि यह चाहैं तो अफीम का प्रचार देश से वहुत घट सकता है परन्तु यह चाहना भी कैसे हो सकती है ? जव कि एक वड़ा व्यापार उसी वस्तु पर निर्भर है !

हिन्दुस्तान में अफीम का प्रचार है तो परन्तु इतना अधिक नहीं जैसा कि चीन में ।

चीन की कंगाली का हेतु और उन्नति की रुकावट जैसे अफीम है—उसी भांति हिन्दुस्तान की कंगाली का हेतु और उन्नति में रुकावट विदेशी वस्त्रादि पदार्थों का व्यापार है संसार की तवदीलियों के साथ साथ हिन्दुस्तानियों की रुचि तो वदलती जाती है परन्तु नवीन रुचि की आवश्यकता पूर्ति विलकुल विदेशों पर निर्भर करती है हमारे सारे जीवन की आवश्यकतायें विदेश से पूरी की जाती हैं ॥

मानो हमारी आवश्यकता पूर्ति का प्रवंध हमारे राजाधिराज ने अपने ही हाथ में ले लिया है ॥ सो हमको जैसे न्याय के लिये और शासन के लिये उन

का मुख निहारना है उसी भांति अपने अंग ढांकने और आमोद प्रमोदकी वस्तुयें पाने के लिये भी उन्हीं का मुंह तकना पड़ता है ॥ यदि कोई हिन्दुस्तानी धृष्टता करके कोई कारखाना खोलना भी चाहता है तो उस के मार्ग में अनेकों रुकावटें बाधा देती ह जिससे लाचार होकर उस को चीना अफीमी की तरह शान्त और निर्द्वन्द जीवन का सुख अनायास ही प्राप्त करना होता है ॥

सो जैसे चीनकी उन्नति में रुकावट अफीम पीना है उसी भांति हिन्दुस्तान की उन्नति की रुकावट व्यापार दौर्बल्य है ॥

सातवीं बात धर्मसम्बन्धी है इसपर तो कुछ कहनाही नहीं है मिथ्या विश्वास न जाने कितने घर चापर करेगा ?

धार्मिक शिक्षा एक महान् शिक्षा है और धार्मिक बलभी ज्वलन्त शक्ति है ॥ मनुष्य का हृदय जलवत् तरल और शीतल है तथा धार्मिक बल एक ज्वलन्त अग्नि है ॥ जैसे रेलके एंजिन के हृद में जल भराहुवा होता है- और अग्नि की उष्णता पहुंचतेही उसमें कैसी वेगवान् शक्ति उत्पन्न होजाती है जो हमलोग नित्यही देखते हैं, उसी भांति मनुष्यके सरल हृदयरूपी हृद में धर्म रूपी आंचकी उष्णता पहुंचनेसे जितना द्रुत बल उत्पन्न होता है वह इतिहास वेत्ताओं से छिपानहीं है धर्मबल से बलवान् आत्मा संसार में क्या कुछ नहीं करसकता !

परन्तु वही महाबल यदि अनृतकी ओर प्रवृत्त होजाय तो बड़े बड़े अनर्थ और संकट भी उपस्थित होजाते हैं जैसे जल और अग्निसे शक्ति प्राप्त एंजिन यदि मार्ग छोड़कर इधर उधर डिग जाय तो अपने पीछे लगी हुई सारी गाड़ियों को भी अपने साथही चकना चूर करडालैगा। ठीक यही दशा हमारे हिन्दुस्तान और चीनकी धर्म सम्बन्ध में हुई है !

हमारे धर्मका पुरातन जहाज संसार सागर में न जानै कितनी हिलोड़ें खाता हुवा कितने आंधी तूफान और विघ्नों के झंकोरे सहन करता हुवा डांवाडोल हो गया था ! इसी डांवाडोल के कारण समस्त आरोही गण कितना विचलित होगये कुछ ठिकाना है ? अकुलाकर और आतुर होकर कितने लोगोंने जहाज को त्याग दिया और छोटी छोटी नौकाओं ( life boats ) के सहारे पारहोने की इच्छा से समुद्र में कूदपड़े ! हाय हाय कितनेही लोगोंने इसभांति प्राण देदिये ! ( हज़ारों ईसाई और मुसलमान होगये ) परन्तु समुद्र के मध्य में जब बड़े बड़े जहाज डांवाडोल होजाते हैं तब नौकाओं का कहां ठिकाना लग सकताहै ?

जहाज में हालाडोल पड़ जाना वा मार्ग भ्रमका होना सुदक्ष मांझी के अभावसेही होता है—अन्यथा उसमें कोई भयकी बातनहीं होती अज्ञानी लोग जहाज छोड़ छोड़कर अलग होते और प्राण गँवा देते हैं।

प्यारे आर्य्यगण!

तुम्हारे धर्मरूपी जहाज में जो यह धर्म विप्लवरूपी हाला डोल मच गयाथा सो केवल सुदक्ष मार्ग दर्शक के अभाव से ही था!

धन्यवाद करो कि अब वह अभाव नहीं रहा! अब धर्मके जहाज को चलाने के लिये तुम्हारे सन्मुख समस्त संसार का वेदरूपी मानचित्र उपस्थित है सो उसी के अनुकूल जहाज को अभिलषित मार्गकी ओर लक्ष्यकरके यात्रा करो निःसंदेह तुमको किनारा मिलैगा और सुखसे यात्रा समाप्त होगी॥

# ❀ चीन चित्र माला ❀

चीन के प्रसिद्ध मंदिरों, इमारतों, परिवारों आदि के चित्र तथा रूस, जापान, फ्रान्स, इटाली, आस्ट्रिया, अमेरिका आदि देशों के अफ़सरों और सैनिकों के ग्रूप्स, एवं चीन के अन्यान्य प्राकृतिक दृश्यों की तस्वीरें इस ग्रन्थकर्ता ने संग्रह की हैं जो कि ग्राहकों की रुचि जानने पर छपाई जायँगी॥ कुल पचास से ऊपर तस्वीरों के अलबम् की लागत, फोटो चित्र कोई १०) और छापा चित्र ५) होगी।

अलग अलग तसवीरें भी मिल सकेंगी॥

कृपा करके पत्र व्यौहार करें॥

ठाकुर गदाधर सिंह.

दिलकुशा लखनऊ.